यहाँ सम्बन्ध करने का नहीं रह गया था। कम-से-कम मैंने समझ यही लिया था। लेकिन गोपीलाला ने उस दिन अपनी वह गलती मान ली थी। अब मेरे मन में इस सम्बन्ध के लिए कोई दुविधा नहीं रह गई है। लड़के और लड़की दोनों ने एक दूसरे को समझ लिया है और मेरी तो हालत कुछ ऐसी नाजुक हो गई है कि मुझे ही इनके लिए आज यहाँ आना पड़ा। मेरे लायक कोई काम हो, तो रञ्जना की माँ, तुम—और बहे तुमने भी मेरा यही कहना है—संकोच त्यागकर मुझसे कह देना। अब तुम्हारे परिवार को मैं अपना ही परिवार मानने लगा हूँ। तुम्हारा दुख मेरा दुख है। तुम्हारी उलझनें मैं अपनी उलझनें समझता हूँ। और बड़े मैं तुमसे कभी एकान्त में कुछ बात करना चाहता हूँ। कभी भी तुम मेरे यहाँ आ सकते हो।'

इसके उत्तर में बड़े साहब की आँखें डबडबा आईं और रञ्जना की माँ घूँघट के भीतर से बोल उठी—"अब इन बच्चों की देखरेख भी आपको ही करनी होगी। क्योंकि इनके सिर पर हाथ धरने वाला तो …" और इतना कहती-कहती रञ्जना की माँ रोने लगीं।

कुलदीपलाला चारपाई से उठते हुए बोल उठे—"कोई नहीं जानता कि क्या होनहार है। कोई नहीं कह सकता कि कब हमारा पैर ऊँचाई पर पड़ जायगा और कब निचाई पर। सुख दुख तो जीवन से लगे हैं। आदमी को अपना धर्म नहीं छोड़ना चाहिए।"

इतने में बड़े साहब के मुँह से निकल गया—"हमने आज एक जगह कुछ ऐसी खबर सुनी है कि आपने अपने गोदाम का बीमा भी करा रखा था और तीन लाख कई हजार की रकम भी आपको मिलने वाली है।"

कुलदीपलाला ने तांगे पर बैठते हुए उत्तर दिया—"हाँ, वह रकम हमें मिल गई है। तुम्हारी बहन रञ्जना अब उसी घर में जायगी, जिस घर में बैठकर गोपीलाला ने उसके विवाह की बात तय की थी।"

बड़े साहब ने अब प्रसन्नता के साथ कह दिया—"आप मेरे पिता के समान हैं। बच्चों से भूलें होती है, तो बड़-बढ़े, पिता हो या चाचा, उन्हें क्षमा भी कर देते हैं।"

काल के चरण फिर कुछ आगे बढ गए।

अरुणा लखनऊ के एक इण्टरमीडिएट कालेज में प्रिन्सिपल का पद पा गई और कुछ ही महीनों के बाद वीरेन्द्र फिर कानपुर लौट आया।

एक दिन की बात है वीरेन्द्र कई दिन की पहनी हुई कमीज और मैले तथा कुछ फटे हुए पायजामे में, दाढ़ी बढाए हुए, प्रदीप की बैठक में बैठा हुआ था कि प्रदीप ने कह दिया—"चलो वीरेन्द्र, खाना खा लो।"

वीरेन्द्र ने इन्कार नही किया। वह उसके पीछे-पीछे चल दिया।

चुपचाप मूक बैठा हुआ वीरेन्द्र जब खाना खा रहा था तभी प्रदीप ने पूछा—"यह तुम्हारा लखनऊ जाना और कुछ ही महीनों के बाद वहाँ से सपत्नीक लौट आना कुछ मेरी समझ में नहीं आया।"

वीरेन्द्र ने एक नि:श्वास लेकर चुप्पी साध ली।

फिर प्रदीप ने इस विषय में प्रश्न करना उचित नहीं समझा। किन्तु वीरेन्द्र ने आचमन कर चुकने के बाद अपने आप प्रदीप से कह दिया—"मुझे तो आज खाना मिल गया, लेकिन हेमा अब भी भूखी होगी।"

प्रदीप ने गम्भीरतापूर्वक पूछा—"क्यों! ऐसी भी क्या बात है?"

वीरेन्द्र ने अब मस्तक ऊँचा करके मुस्कराते हुए उत्तर दिया—"क्योंकि शैतान के दाँत बहुत बढ़ गए हैं। ईर्ष्या और द्वेष से सारा देश आज जल उठा है। नैतिकता मर रही है। देश की लाज आज खतरे में है। ऐसे समय अगर ईमानदार और सच्चरित्र प्राणी अपने

आत्म-विश्वास की रक्षा करता हुआ भूखों मरता है, तो इसमें आश्चर्य क्या है ? आश्चर्य तो इस बात में है कि वह अब भी जी रहा है ।"

इतने में मतुचानी सकुचानी रञ्जना बोल उठी—"भले ही मानवता खतरे में हो, लेकिन उसे सक्रिय होना ही पड़ेगा। दूकान की देख-रेख के लिए एक सहायक-की मुझे भी आवश्यकता पड़ेगी वीरेन्द्र भाई। इसलिये आपको हमारे बीच रहना ही पड़ेगा।"

---